दवातदार : शाही कलमदान रखने वाला।

दीवान : राजस्व-विभाग,—इस शब्द का प्रयोग राजस्व-मंत्री के अर्थ में भी होता है।

दूरबाश : देखिए 'छत्र'।

दो अस्पा : दो घोड़े रखने वाला सैनिक।

नदीम : दरबारी—यह विशेषकर सुल्तान के कृपापात्र एवं शराब पीने वाले साथियों के लिये लागू होता है।

नक़ीब यह शाही जलूस में राजदण्ड लेकर चलता था।

नायब : प्रति, उप।

निसार : उतारा, आरती।

नज़र : सुल्तान को भेंट, इसे *'खिदमती'* भी कहते थे।

नौबत : शाही दरबार में बाजे और ढोल का वाद्यवृन्द। 'वाद्यवृन्द' में विभिन्न वाद्य—जैसे : तुरही, नगाड़े, बांसुरी, शहनाई इत्यादि सम्मिलित थे।

नौरोज़ : फ़ारस में वसन्त का त्यौहार।

पीर : धर्म-गुरु।

फरमान : शाही आज्ञा, आज्ञप्ति।

फरगूल : फर का कोट।

बकावल : देखिए 'चाशनीगीर'।

बख्शी : सेना-विभाग का सर्वोच्च अधिकारी।

बज्म-ओ-रज्म बज्म के अर्थ हैं महफ़िल, समारोह। रज्म के अर्थ हैं युद्ध। मध्यकालीन जीवन को इन दो शब्दों में निहित समझा जाता है।

बहलोली : बहलोल लोदी का चलाया तांबे का सिक्का इसका मूल्य टंका का 1/40 था।

बारबक : बारबक का कार्य था दरबार में सुल्तान के पास लोगों के प्रार्थना-पत्र पहुंचाना। वह सेना में भी पद रखता था।

बेअत : सुल्तान के प्रति निष्ठा (भक्ति) की शपथ। यह अधिकतर सुल्तान का हाथ चूमकर ली जाती थी।

बेअत-ए-आम : दरबार में सुल्तान के प्रति निष्ठा (भक्ति) की जनता की ओर से शपथ।

बन्दगान-ए-खास : शाही दास, सुल्तान के निजी दास।

मशालदार : यह राजमहल में प्रकाश की व्यवस्था—अर्थात् दीपकों, दीवटों और फ़ानूसों की देख-रेख का उत्तरदायी था।

मुतसर्रिफ : नीची श्रेणी के पदाधिकारी-अधीक्षक।

मुहरदार : शाही मुहर रखने वाला।

मलिक : देखिए 'अमीर'।

मिल्क : शाही भूमि—सुलतान देश का मालिक होने के साथ-साथ काफ़ी कुछ उपजाऊ भूमि का मालिक भी था। उसकी भूमि के प्रशासन के लिये उत्पादन-क्षमता में वृद्धि के लिये शासन का एक अलग वर्ग होता था। 'मिल्क' उस वस्तु को भी कहा जाता था जो कि सुल्तान किसी को, किसी भी समय के लिये दे देता था।

मुक़द्दिम : गांव का अधिकारी।

मुक्ता या मुक्ती : इक्ता का अधिकारी।

वज़ीर : मंत्री, प्रधान-मंत्री।

वकील-ए-दर : इसे रसूल-ए-दर और हाजी-उल-इरसाल भी कहते थे। यह दरबार के सचिवालय-सम्बन्धी कार्यों को सम्पन्न करता था। शाही महल के फाटक की कुंजियां भी इसके पास रहती थीं।

शहना-ए-बारगाह : दरबार का अधीक्षक। इसे 'शहना-ए-बार' भी कहते थे। यह दरबार के सामान्य अधीक्षक का कार्य करता था।

शहना-ए-बहर-ओ-कश्ती : नदियों और शाही नौकाओं का अधीक्षक।

शहना-ए-पील : शाही हाथीखाने का अधीक्षक, गजाधीक्षक।

शुस्तरी : एक तरह का कपड़ा।

सायबान : शाही छत्री, जो प्रायः लाल रंग की होती थी।

सर जांदार : शाही अंगरक्षक। ये शाही दासों में से चुने जाते थे।

सर सिलहदार : शाही कवच वाहकों का मुखिया—इसके पास शाही तलवार रहा करती थी।

सर आबदार : मुगलों के आफ़तावची का पूर्वज; यह सुल्तान के स्नान और वस्त्र व सज्जा का भी प्रबन्धक होता था।

सर खेल्प : सैनिक पदाधिकारी। अधिकतर यह सौ सैनिकों का सरदार होता था।

सिपहसालार : 'सरखेल' से बड़ा लेकिन 'अमीर' से छोटा सैनिक पदाधिकारी।

सद्र : अर्थ है सभापति, लेकिन मुस्लिम शासनकाल में यह न्यायाधीश की उपाधि थी।

सद्र-उस-सुदूर : सर्वोच्च न्यायाधिकारी।

हुक्का : आग फेंकने वाला एक यंत्र—रॉकेट।

हज़रत-ए-आला : शाही खिताब—विशेषकर तैमूर के आक्रमण के उपरान्त जब सैयद शासकों में सुल्तान की उपाधि ग्रहण करने का साहस नहीं था तो उन्होंने हज़रत-ए-आला (श्रेष्ठ सिंहासन) मसनद-ए-आला (उच्च सिंहासन) और रायात-ए-आला (उच्च ध्वज) की उपाधि ग्रहण कर ली।

हरम : शाही महल में स्त्रियों का निवासस्थान।

हाकिमा : हरम की अधीक्षिका।

हाजिब : इसके कार्यों की स्पष्ट व्याख्या नहीं की गई है। दरबार में यह सुल्तान के निकट खड़ा रहता था। इसे सैयद-उल-हुज्जाब, मलिक खास हाजिब और मलिक-उल-हुज्जाब भी कहते थे इसका उप नायब अमीर हाजिब हो सकता है।